# भाषातत्वदीपिका

अर्थात्

## हिन्दी भाषाका व्याकरण ॥

---

इलाके मध्यदेशके साहिब डैरेक्टर आफ़ पबलिक इन्स्ट्रक्शन बहादुरकी आज्ञानुसार ॥

हरिगोपालोपाध्याय बी०ए० ने बनाया

---

लखनऊ

मुनशीनवलकिशोरके यन्त्रालयमें छपा

सन १८७१ ईसवी

---

Bhásha Tatwa Dipiká

A HINDEE GRAMMAR

FOR

THE USE OF NATIVE STUDENTS.

BY

Hari Gopál Pádhye, B. A.

PROFESSOR OF SANSKRIT, SAUGOR HIGH SCHOOL.

# भाषातत्वदीपिका

अर्थात्

हिन्दी भाषाकाव्याकरण ॥

यहग्रंथमध्यदेशकेसाहिबडैरेक्टर आफ़पबलिकइन्स्ट्रक्शन बहादुरकी आज्ञानुसार ॥

हरिगोपालोध्याय बी०ए० ने बनाया

स्थानलखनऊ

मुनशीनवलकिशोरके यन्त्रालयमें छपा

सन १८७१ ईसवी

# Bháshá Tatwa Dìpiká

A HINDEE GRAMMAR

FOR

THE USE OF NATIVE STUDENTS.

BY

Harí Gopál Pádhye, B. A.

PROFESSOR OF SANSKIRT, SAUGOR, HIGH SCHOOL.

LUCKNOW:

PRINTED AT THE NEWUL KISHORE PRESS.

1871.

# सूचीपत्र

# भूमिका ॥

हिन्दीभाषाके व्याकरणपर तीनग्रन्थबनेहैं ॥ एकआदमकृत व्याकरण, दूसरा भाषाचंद्रोदय, तीसरा भाषातत्वबोधिनी, इनग्रन्थोंमें सामान्यत:विवेचन अच्छीतरहसे कियाहै, परंतु कईएक स्थलोंमें अशुद्धता,न्यूनता,और अप्रयोजनता दिखाई देतीहै ॥ इनदोषोंकोदेखकर बहुविद्यानिपुण गुणग्राहक, मेहरबान ग्रीनिङ्गसाहिब बहादुर एम० ए० मध्यभागके साबिक़ इन्स्पेक्टर जनरल आफ् एजुकेशनने एकदोलोगोंको उनदोषोंको सुधारकर एकनईकिताब हिन्दी भाषाके व्याकरणपर बनानेकेलिये आज्ञाकीथी, पर उन लोगोंसे वहकामसिद्ध न हुआ ॥ पीछे जब साहिब बहादुर सागरमें जनवरी महीनेमें रौनक़अफ़्रोज़हुएथे तब उन्होंनेहिन्दीके व्याकरणपर एकपुस्तक बनानेकेवास्ते मुझेआज्ञादी, और किसप्रकारसेबनानाचाहिये यहभीबतलाया, और साधनभूत इसविषयपर बनी हुईं दो तीन किताबें इनायतकीं ॥ इसलिये उनका बहुतउपकारमानताहूं पूर्वोक्त पुस्तकोंमें कहां २ अशुद्धता वा न्यूनता देखपड़तीहैं, इसका पहिले थोड़ासा वर्णन करके पीछे किन २ ग्रन्थोंकेआधारसे यह किताबबनाईहै इसका वर्णन करूंगा ॥

१ आदमकृत व्याकरण और भाषाचन्द्रोदयमें० ऌ यहअक्षर देवनागरी वर्णमालाका नहींहै, संस्कृतसेआयाहै ऐसा कहोतो संस्कृतशब्दोंमें कभी नहीं आता, इसलिये इसका लिखना व्यर्थहै ॥

२ भा० आदम० भाषाके जिसशब्दकेअंतमें आकारादिस्वर न होय उसे हलंत कहतेहैं जैसा धनवन इत्यादि ॥ परन्तु धन,वन आदिशब्दोंके अंत्य अक्षरके नीचे हल् का चिन्हलिखनाचाहिये सो नहींलिखते, और संस्कृतमें ये शब्द बराबर अकारांतहैं, इसवास्ते उनको हलंत कहनाठीकनहीं ॥ यद्यपि धन वन आदि शब्दोंके अंत्यअकारका उच्चारणकिंचित् हल्सा करतेहैं तो भी उन्हें हलंतमानना प्रशस्तनहीं क्योंकि बहुधाशब्दके अंत्यअक्षरका उच्चारण इतने ज़ोरसे नहींकरते जैसाकि आद्य या बीचके अक्षरोंकाकरतेहैं ॥ इसकारण जोशब्द जिसतरहसे लिखाजाता है वैसाही मानना उचितहै और बनारस कालेजके गुरु पण्डितरामजसनकाभी यही मतहै ॥ उन्होंने बालकआदिशब्द

भाषातत्वबोधिनीमें अकारांतमानेहैं ॥ कविलोगछंदकीमात्रा पूरीकरनेकेलिये कहीं एकमात्रिकको अर्धमात्रिक और द्विमात्रिकको एकमात्रिक मानलेतेहैं और इसका क़ायदा छंदःशास्त्रकेस्वाधीनहै व्याकरणसेसंबंधनहीं ॥

३ भा० संज्ञाप्रकरणमें वर्णोंके अल्पप्राण और महाप्राण येभेदबतलायेहैं, परन्तु येसंज्ञा वाह्यप्रयत्नांतर्गतहैं और संस्कृतव्याकरणमें जहांआदेशादिककार्योंका संशय उत्पन्नहोताहै वहां आन्तरतम्यपरीक्षामें उनका उपयोग पड़ताहै वैसी आंतरतम्यपरीक्षा हिन्दीव्याकरणमें नहींहै इसलिये उसकालिखनाव्यर्थहै॥

४ भा० प्रकृतिनामवाचक संज्ञा वा विशेषनामकालक्षण और उसकी जो व्याख्यालिखीहै उससेमालूमहोताहै कि विशेषनामका क्याप्रयोजनहै और क्या धर्महै यह भाषाचन्द्रोदयवालेके समझमें नहींआया ॥ विशेषनामतोकेवल पहचाननेकाचिन्हहै और वहचिन्ह एकव्यक्तिके आश्रयसे रहताहै ॥ यद्यपि एक विशेषनाम दो तीन व्यक्तियोंकानामहोवे तो भी वहजातिवाचक या सामान्यनामनहीं होसकता कदाचित् दो व्यक्तियोंकानाम रक्खागयाहो तो उसमें कुछ जातिगुण नहींपायाजाता" में उसकीउदारताका क्यावर्णन करूं वहसांप्रत कालमेंकेवलकर्णहै " ऐसेवाक्यमेंकर्ण यहसामान्यनामवत्‌है अर्थात् पूर्वकालमें कर्णनामकराजाअतिउदारथा उसकेसमान यहऔदार्यमेंहै इसलिये औदार्यगुण विशिष्टपुरुष ऐसाकर्णकाअर्थ है इसीतरहऐसे दूसरेवाक्योंमेंजानो ॥

५ आ० लिङ्गनिर्णयमेंतीनलिङ्गमानलियेहैं पुल्लिङ्गस्त्रीलिङ्ग और नपुंसकलिङ्ग ॥ सबलोगजानतेहैं कि हिन्दीमेंकेवलदोलिङ्गहैं पुल्लिङ्ग और स्त्रीलिङ्ग नपुंसकलिङ्ग बिलकुल नहींहै और फिरतीनलिङ्गमाननाबड़ीग़लतीहै ॥

६ आ० भा० त० गुणवाचकअर्थात् विशेषणका न्यूनाधिक्य भावबतानेकी रीति नहीं बतलायी ॥

७ भा० त० आ० भा० कारकवर्णनमें, कर्ता कर्म करण संप्रदान अपादान सम्बन्ध अधिकरण संबोधन ऐसेआठकारककहेहैं ॥ शब्दोंकी प्रत्ययोंकेयोगसे बनीहुई आठअवस्थाओंको ये संज्ञादीहैं ॥ यहठीकनहीं क्योंकि कर्ताप्रथमांत और कर्मद्वितीयांत सदाआताहै यहनियमनहींहै॥ अपूर्णभूतकालिक क्रियाको छोड़करसब भूतकालमें सकर्मक क्रियाकाकर्ता तृतीयांतहोताहै और कर्म कभी२ प्रथमांत वाद्वितीयांत आताहै जैसा रामने रावणको मारा, घोड़ेने चनाखाया इत्यादि इसलिये प्रथमादिविभक्तियोंको ये संज्ञादेना उचितनहींहै॥ दूसरा

संस्कृतव्याकरणमें छः कारकहैं ॥ संबंधकीगणना कारकोंमें नहीं करते क्योंकि कारकमें क्रियासे अन्वयरखना अवश्यहै और षष्ठी तत्पका अन्वयक्रियासे नहीं होता-राजाकाघोड़ाकालाहै यहांराजाका इसपदका संबंध घोड़ेकीतरफ़ है ॥ क्रियाकीतरफ़ नहीं ॥ इसीतरह संबोधनकोभी कारकत्व अर्थात् क्रियान्वयित्व-नहींहै क्योंकि उसका अर्थ केवलचितानाहै ॥

८ भा० त० भा० हमोंको तुम्होंको आदि ओकारांत अवस्थाओंको विभक्ति प्रत्यय जोड़कर जोरूप बनतेहैं वे नहींदियेहैं॥भा०क्या और कुछ इनको अव्ययवत् मानाहै यहअशुद्धहै वहक्याचीज़है, कुछलोग आयेहैं॥ ऐसे वाक्योंमें क्या और कुछ ये अव्ययनहींहैं किंतु विशेषणहैं, कईजगह उनकी सर्वनामवत् योजना करतेहैं ॥ काहे शब्दको प्रत्यय जोड़कर काहेको काहेसे आदि जोरूपबनतेहैं उनकावर्णन नहींकिया यहन्यूनता तीनों किताबोंमेंहै ॥

९ आ० द्वितीयाआदि विभक्तियोंके बहुवचनमेंकोई इस सामान्य सर्वनामके रूप जोलिखेहैं वे उस सर्वनामके नहींहै प्रश्नार्थकसर्वनामके रूपहैं और कुछ के जोरूप बहुवचनमेंदियेहैं वेप्रचारमेंनहींआते ॥ इसलिये उनका लिखनाव्यर्थहै ॥

१० क्रियाकाललक्षण—जोबातसंज्ञा अथवा सर्वनामके उत्तरवर्तीहोवो यथार्थज्ञानकोजन्मावे वहीक्रियाकहावतीहै इस लक्षणमें एकदोषयहहै कि क्रियाकेयोगसे बात अर्थात् वाक्य होतीहै ॥ केवलक्रियाबातनहींहोसक्ती ॥ दूसरादोषयहहै कि संज्ञा वा सर्वनामके उत्तरवर्ती बहुतसेशब्दआतेहैं जिनके योगमें यथार्थ ज्ञानहोसक्ताहै, परंतु वे क्रिया नहींहैं जैसा हाथकीउंगली यहां स्पष्टअर्थसमझमेंआताहै, परन्तु उंगलीयहक्रियापदनहींहै ॥ तीसरा क्रियापद-सदासंज्ञा वा सर्वनामकेउत्तरवर्तीरहताहै यहभीनियमनहीं, जैसा रामायण तुलसीदासकीमें चौपाई ॥

डरे कुटिल नृप प्रभुहि निहारी । मनहु भयानक मूरत भारी ॥

११ आ० क्रियाचारप्रकारकीहै ॥ अकर्मक कर्तृवाचक प्रेरणार्थ कर्मवाच्य ॥ यहभेदबराबरनहींहै क्योंकि जोक्रिया अकर्मकहै वह सदा कर्तृवाचकहोतीहै; प्रेरणार्थक्रियातोहमेशहसकर्मकहोतीहै, कर्तृवाचकसंज्ञाके बदले सकर्मक यह संज्ञा रक्खीजाती तोअच्छाहोता, क्योंकि कर्तृवाचकक्रियाका जोअर्थबतलायाहै वह सकर्मकक्रियासे स्पष्टबोधितहै और अकर्मक यहअन्वर्थक और शुद्धसंज्ञाहै सकर्मकको कर्तृवाचककहनाठीकनहीं क्योंकि कर्तृवाचकसंज्ञाकाअर्थयहहै कि

# भाषा तत्त्वदीपिका

## अर्थात्

## हिन्दी भाषा का व्याकरण ॥



### व्याकरणका लक्षण और उसकेभाग ॥

प्रश्न व्याकरण क्याहै और उससे क्यालाभ होताहै ?

उत्तर व्याकरण एकशास्त्रहै कि जिससे शुद्ध बोलने और लिखनेका ज्ञान होताहै ॥

प्र० इस शास्त्र के मुख्य भाग कौन २ हैं ?

उ० वर्णविचार, शब्दविचार, और वाक्यरचना ये तीन भागहैं ॥

---

## १ पाठ

### वर्णविचार और वर्णोंकीगणना ॥

प्र० वर्णविचारमें किसका वर्णनकियाजाताहै ?

उ० वर्णविचारमें वर्णोंका लक्षण, संयोग, उच्चारणस्थान, और सन्धि इनका वर्णन कियाजाताहै ॥

प्र० वर्णों के कितने भेदहैं ?

उ० स्वर और व्यञ्जन ये दोभेदहैं ॥

प्र० स्वर किन वर्णोंको कहतेहैं ?

उ० स्वर उन वर्णोंको कहतेहैं कि जो केवल आपही बोलेजांय, और उनको संस्कृतमें अच् कहतेहैं; जैसा अ, आ, इ, ई, उ, ऊ, ऋ, ॠ, ऌ*, ए, ऐ, ओ, औ, इन तेरह अक्षरों को स्वरकहतेहैं ॥

प्र० व्यञ्जन किनको कहतेहैं ?

उ० व्यञ्जन उनको कहतेहैं कि जिनका उच्चारण स्वरों की सहायता विना न होसके, और उनको संस्कृतमें हल् कहतेहैं ॥

---

* ॡ यह अक्षर देवनागरी वर्णमाला का नहीं है, संस्कृत शब्द में भी यह अक्षर कभी नहीं आता, फिर हिन्दी में कहां से आवेगा । इसलिये ॡ वर्ण को यहां नहीं लिखा ॥

| व्यञ्जन | पारिभाषिक संज्ञा | व्यञ्जन | पारिभाषिक संज्ञा |
|---|---|---|---|
| १ क् ख् ग् घ् ङ् | कवर्ग. | २ च् छ् ज् झ् ञ् | चवर्ग. |
| ३ ट् ठ् ड् ढ् ण् | टवर्ग. | ४ त् थ् द् ध् न् | तवर्ग. |
| ५ प् फ् ब् भ् म् | पवर्ग. | ६ य् र् ल् व् | अन्तस्थवर्ण. |
| ७ श् ष् स् ह् | ऊष्मवर्ण. | | |

इन ३३ अक्षरोंकोव्यञ्जन कहतेहैं और इनका स्पष्ट उच्चारण स्वरके योगसे, होताहै; जैसा, क्+अ = क, अ+क् = अक् इत्यादि ॥

इन व्यञ्जनोंमें (अ) मिलाकर शिक्षक लोग व्यञ्जन बतलातेहैं, जैसा क, ख, ग, घ, ङ, इत्यादि ॥ इसतरहसे व्यञ्जन बतानेमें कुछ हानि नहीं, पर व्यञ्जनों के मूलरूपमें अ केवल स्पष्ट उच्चारणके लिये जोड़ा जाताहै, यह ध्यानमें रखना चाहिये ॥ +

---

## २ पाठ

### स्वरों के भेद ॥

प्र० स्वरोंमें कौन २ ह्रस्व कौन २ दीर्घ वा संयुक्त हैं ?

उ० अ इ उ ऋ ऌ ये पांच ह्रस्वहैं,

आ ई ऊ ॠ ये चार दीर्घहैं,

ए ऐ ओ औ ये चार संयुक्तहैं और दीर्घ भी कहातेहैं,

इनकोसंयुक्तकहनेका कारण सन्धिप्रकरणमें स्पष्ट कियाजायगा ॥

इनमेंसे अ इ उ ऋ ऌ ए ऐ ओ औ ये मूलस्वर अथवा प्रधान स्वर कहातेहैं ॥

प्र० स्वरों का और कोई भेदहै ?

उ० स्वरों का तीसरा भेद प्लुतहै; और ह्रस्व दीर्घ और प्लुत ये भेद मात्रासे होतेहैं, औरमात्राका अर्थ परिमाण अर्थात् उच्चारणकालका मापना जाना जाताहै ॥

प्र० मात्रा किसको कहतेहैं ?

उ० ह्रस्व स्वरके उच्चारणमें जो काल लगताहै उसे एकमात्राकहतेहैं, और दीर्घस्वरके उच्चारणमें ह्रस्वसे दूनाकाल लगताहै और प्लुतके उच्चारणमें

---

+ किसी अक्षर के आगे कार जोड़ने से वह अक्षर समझा जाताहै, जैसा चकार कहनेसे च समझतेहैं.

तिगुना काललगताहै, इसीसे ह्रस्वको एकमात्रिक दीर्घ को द्विमात्रिक और प्लुतको त्रिमात्रिक कहतेहैं ॥

प्र० प्लुतका उच्चारण किस जगह होताहै ?

उ० जहां किसीको दूरसे पुकारतेहैं वहां प्लुत बोलाजाताहै ; जैसा अय कृष्ण ३ कृष्णारे ३, यहां कृष्णशब्दके अंत्यस्वरको और अरेके अंत्यएकार को प्लुत बोलतेहैं और उसकी पहचानके लिये ३ अंक लिखदेतेहैं ॥

प्र० स्वर निरनुनासिक वा सानुनासिकहैं या नहीं ?

उ० सब स्वर निरनुनासिक और सानुनासिक के भेदसे दो प्रकारकेहोते हैं ॥ जिनका उच्चारण केवल मुखसे हो वे निरनुनासिक, जैसा अ आ, और जो नासिका सहित मुखसे बोले जांय, वे सानुनासिक, जैसा अँ आँ, इ० ॥ सानुनासिक का चिन्ह ँ यहहै ॥

प्र० अनुस्वार और विसर्ग किनको कहतेहैं ?

उ० नासिकासे जिसका उच्चारण होताहै और जिसको बतानेके लिये स्वरके सिरपर ( ं ) ऐसा चिन्ह करते हैं उसे अनुस्वारजानो, अनुस्वारका उच्चारण स्वरके उच्चारणके पश्चात्होताहै स्वरके आगे जो (:) ऐसा दो बिन्दुओंका चिन्ह लिखाजाताहै, उसे विसर्ग कहतेहैं, और कंठसे वहबोला जाताहै ; इससे स्पष्टहै कि इनदोनों चिन्होंका उच्चारणस्वरके साथहोनेसे दो प्रकारके रूपहुए ॥ जैसा अ अं अः, इ इं इः ॥

प्र० हिन्दी भाषामें कौन स्वर आतेहैं ?

उ० ऋ लृ लॄ इनतीनोंको छोड़ शेषदसस्वर हिन्दीभाषामेंआतेहैं, और ये तीन केवल संस्कृतमें आतेहैं ॥

---

## ३ पाठ

### अक्षरपंक्ति ॥

प्र० व्यञ्जनके साथ स्वरमिलनेसे कैसा रूप बनताहै ?

उ० व्यञ्जनके साथ स्वरमिलनेसे अक्षरपंक्ति बनतीहै, पर इसमेलमें व्यञ्जन के ( ् ) चिह्नका लोपहोताहै और अ कोछोड़ शेषस्वरोंके रूप बदलजातेहैं ॥ स्वरके विकृत रूपको मात्रा कहतेहैं, ये मात्रा रूप व्यञ्जनको जोड़ने से अक्षरपंक्ति बनजातीहैं; ॥

| जैसा | व्यञ्जनको | स्वरकी | मात्रा मिलने से | सिद्ध अक्षर |
|---|---|---|---|---|
| हुआहै | क् | अ | - | क |
| | क् | आ | ा | का |
| | क् | इ | ि | कि |
| | क् | ई | ी | की |
| | क् | उ | ु | कु |
| | क् | ऊ | ू | कू |
| | क् | ऋ | ृ | कृ |
| | क् | ॠ | ॄ | कॄ |
| | क् | ऌ | ॢ | कॢ |
| | क् | ए | े | के |
| | क् | ऐ | ै | कै |
| | क् | ओ | ो | को |
| | क् | औ | ौ | कौ |
| | क् | अं | ं | कं |
| | क् | अः | ः | कः |

इसीतरहसे हर एक व्यञ्जनकी अक्षरपंक्ति जानो, ॥

प्र० व्यञ्जनोंमेंसे कौन २ व्यञ्जनहिन्दीमें नहीं आतेहैं ?

उ० ङ् ञ् ण् ष् ये चार नहींआते केवल संस्कृतमें आतेहैं, परन्तु हिन्दी भाषामें संस्कृतशब्द बहुतमिलेहैं इसलिये इनका जानना अवश्यहै ॥

---

## ४ पाठ

### उच्चारणमेंभेद ॥

प्र० स्वर और व्यञ्जनोंके उच्चारणमें कुछभेद होताहै ?

उ० हां किसी २ अक्षरोंके उच्चारणमें भेदहोताहै, ऐ का उच्चारण कभी २ अय् ऐसा होताहै; जैसा है = हय्; औ का उच्चारण कभी २ अव् ऐसा

होताहै जैसा चोड़ा = चक्खा ॥ ड इसअक्षरके दो उच्चारणहैं, एकतो जिह्वाका अग्र तालू पर जोरसे दाबकर होताहै जैसा डालना, डाह, डेरा इत्यादि; ॥ दूसरा तालूको जिह्वाके अग्रसे स्पर्श करनेसे होताहै जैसा बड़ा, गडबड़, गड़ना इत्यादि ॥ *यह दूसरा उच्चारण ड के नीचे एकबिंदुदेनेसे बूझा जाताहै* ॥ इसी तरह ढ के भी दो उच्चारणहैं; एक ढकना, ढब, ढांपना इत्यादि शब्दोंमें देखो; दूसरा पढ़ना-लढ़ा-इत्यादि, शब्दोंमें॥ क्योंकि ड का उच्चारण दीर्घ श्वास से करनेसे ढ का उच्चारणहोताहै ढ = ड् + ह् + अ ॥

ब, और व, इन दो अक्षरोंका उच्चारण परस्पर बदल जाताहै अर्थात् संस्कृत शब्दों में जहां व, अक्षर होवे वहां हिन्दीमें ब, बोलतेहैं और कभी २ ब, के स्थान में व, बोला जाता है, जैसा संस्कृत शब्द वर्णन, वास, वज्र, इत्यादि ॥ हिन्दी में बर्णन, बास, बज्र इत्यादि ॥

यह प्रचार लिखनेमेंभीहै, पर संस्कृतमें जैसा शब्द होवे वैसा बोलना + लिखना उचितहै ॥

य, इस अक्षर का उच्चारण कभी २ ज करतेहैं, जैसा संस्कृत शब्द यजमान, यथायोग्य, यथार्थ, इत्यादि, हिन्दीभाषामें जजमान, जथाजोग्य, जथार्थ, इत्यादि। संस्कृतशब्दोंके आद्य य और द्वित्व य का उच्चारण जवत् करतेहैं ॥ जैसा यथा, सूर्य्य = जथा, सूर्ज्ज ॥

र यह अक्षर कभी २ ड और ल के स्थानमें आताहै जैसा कान्हवनुसीवारेने गगरियाफोरीरे॥यहां फोरी = फोड़ी और; डालेताकी जगहडारना बोलतेहैं ॥

श इसअक्षरका उच्चारण कोई २ हिन्दीवाले स करतेहैं ॥ जैसा आशा, शंख इत्यादि = आसा, संख ऐसा उच्चारण करतेहैं ॥

ष इसका उच्चारण बहुधा लोग खवत् करतेहैं जैसा भाषा शब्दभाखा लिखा और पढ़ाजाताहै, दोषशब्दको दोख बोलतेहैं, यह प्रचार अशुद्धहै, क्योंकि अक्षरके मूलोच्चारणका नाशहोताहै; और दूसरा ष का उच्चारण खवत् करनेसे हिन्दीभाषामेंसे एकउच्चारण लुप्तहोजाताहै और तीसरा, ष का उच्चा-

---

+ बंगाल बेहार और वायव्य प्रांतके लोग संस्कृत शब्द के आद्य ज कार का उच्चारण बहुधा य करते हैं ॥

र्ण खवत् करनेमे हिन्दी की वर्ण मालामें ष का लिखना व्यर्थ होजायगा ॥

संस्कृतानभिज्ञ भाषावाले श और स; ङ, ञ, ण और न; ष और छ इन दो दो अक्षरोंके उच्चारणमें कुछ भेद नहींकरतेहैं; परंतु इससे एकबड़ी हानिहै कि विद्यार्थी संस्कृतभाषा सीखनेको प्रारंभकरे तो उसको उनअक्षरों का यथायोग्य उच्चारणकरना और जानना बहुत कठिन पड़ताहै ॥

---

## ५ पाठ

### संयुक्तअक्षर

प्र० संयोग किसे कहतेहैं ?

उ० दो अथवा तीन आदि व्यञ्जनोंके मिलनेको संयोग कहतेहैं जैसा, शब्द, माहात्म्य, यहां ब्‌ द्‌ का संयोग और त्‌म्‌य का संयोग जानो, ऐसे अक्षरोंको संयुक्ताक्षर कहतेहैं ॥

प्र० संयुक्ताक्षर कैसा लिखाजाताहै ?

उ० संयुक्ताक्षर सामान्यत: ऐसा लिखाजाताहै किपहिले व्यञ्जनमें काना न होवे तो उसका आधा रूप लिखकर उसकेनीचे वा कभी २ आगे जैसा द्‌+य = द्य, ङ्‌+य = ङ्य,और काना होवे तो गिराकर उस वर्णके आगे-दूसरास्वर युक्तअक्षर पूरा लिखाजाताहै ङ्‌+ग = ङ्ग, ग्‌ + म = ग्म, प्‌+र = प्र, इत्यादि ॥ दूसरे वर्णमें स्वर न होवे तो उसका भी पूर्वोक्त रीति से आधारूपलिखकर तीसरा स्वरयुक्तवर्ण लिखतेहैं जैसा त्‌+म्‌+य = त्म्य ल्‌+प्‌+य = ल्प्य इत्यादि; ङ छ ट ठ ड ढ ये अक्षर संयोग की आदिमें संपूर्ण लिखे जाते हैं ॥ जैसा ट्म, ङ्क, ढ्‌ इ० ॥ क्ष और ज्ञ को मूल व्यञ्जनों में गिनतेहैं, पर ये अक्षर संयुक्तहैं, क्योंकि क्‌ और ष मिलकर क्ष, ज्‌+ञ = ज्ञ बने हैं, इसलिये इनको संयुक्ताक्षर कहना चाहिये ॥

प्र० र्‌ का संयोग कैसा होता है ?

उ० जिस व्यञ्जनमें काना नहींहै उसके नीचे ( ्र ) ऐसाचिन्ह लगातेहैं जैसा ड्र ढ्र इत्यादि; और काना वाले व्यञ्जन को (्र)ऐसाचिन्ह जोड़तेहैं जैसा प्‌ + र = प्र, और कभी दूसरे अक्षरकी आदिमें मिले तो उसके सिर

पर ˋ ऐसा चिन्ह करतेहैं और उसे रेफबोलतेहैं जैसा गर्व वर्ण सर्व इत्यादि ॥

प्र० ( श ) को व्यञ्जनमें जोड़नाहोवे तो कैसालिखतेहैं ?

उ० ( ॆ ) श, इन दोनों रूपोंसे मिलातेहैं जैसा प्रश्न प्रश्न ॥

प्र० संयोगके पूर्व स्वर वर्णोंका उच्चारणकैसा होताहै ?

उ० संयोगके पूर्वस्वरको गुरु अर्थात् द्विमात्रिक बोलतेहैं ॥ यह नियम संस्कृतमें सार्वत्रिकहै परंतु हिन्दीमें द्वित्व अर्थात् एकाहीअक्षर दोबार जुड़ा होवे तो उसके पूर्वस्वरको गुरु बोलतेहैं ॥ भिन्न अक्षरोंका संयोग आगे होवे तो कहीं द्विमात्रिक कहीं एकमात्रिक बोलतेहैं जैसा कुत्ता रस्सा चक्की यहां द्वित्वहै और इन्हें उन्हें तुम्हारा यहां ह्रस्वबोलतेहैं, सत्रह, इक्यावन, बिस्वा, यहां द्विमात्रिकबोलतेहैं ॥

---

## ६ पाठ

### स्थान विचार ॥

प्र० वर्णोंका उच्चारणस्थान किसेकहतेहैं ?

उ० मुखके जिस भागसे जिन वर्णोंका उच्चारण होवेगा, उसी भागको उनवर्णोंका स्थान कहतेहैं ॥

प्र० किन २ अक्षरोंके कौन २ स्थानहैं ?

उ० अ आ क ख ग घ ङ ह और विसर्ग इनका कंठस्थानहै और कंठ्य कहलातेहैं ॥

इ ई च छ ज झ ञ य श ये तालुमे बोलेजाते हैं और तालव्य कहातेहैं ॥

ऋ ॠ टवर्ग र ष ये मूर्द्धा अर्थात् तालुसे कुछ ऊपरजीभलगानेसे बोले जातेहैं और उनको मूर्द्धन्य कहतेहैं ॥

लृ तवर्ग ल स इन का दंत स्थान है और दंत्य कहलातेहैं ॥

उ ऊ पवर्ग इनका ओठस्थानहै और ओष्ठ्य कहातेहैं ॥

ए ऐ कंठ और तालुमे बोले जातेहैं और उनको कंठ तालव्य कहतेहैं ॥

ओ औ कंठ और ओठ मे बोलेजातेहैं और कंठोष्ठ्य कहातेहैं ॥

व दांत और ओठमे बोला जाताहै और दंतोष्ठ्य कहाताहै ॥

ङ ञ ण न म ये स्ववर्गोक्तस्थान और नासिकामे बोलेजातेहैं और अनुनासिक कहातेहैं ॥

## ७ पाठ

### संज्ञाविचार ॥

प्र० इसव्याकरणमें पारिभाषिक संज्ञाहोवें तो कहिये ?

उ० अक्षर अथवा शब्द इनका अदर्शनहोना, उसेलोप कहतेहैं ॥

अक्षर अथवा शब्दको मिटाकर उसकीजगह जो अक्षर वा शब्द होताहै उसे आदेश कहतेहैं ॥

जो अक्षर अथवा शब्द अन्त वा मध्यमें अवयवहो आताहै उसेआगम कहतेहैं ॥

शब्द से आगे एकवर्णात्मक वा अनेकवर्णात्मक होताहै उसे प्रत्यय-कहतेहैं ॥

आदेशादिक कार्यों का एकवार होना वा नहोना उसे विकल्पकहतेहैं ॥

दीर्घ करने में अ इ उ ऋ इनके रूप क्रमसे आ ई ऊ ॠ होजातेहैं ॥

जहां ह्रस्वकरतेहैं वहां आ ई ऊ ॠ इनके रूप अ इ उ ऋ क्रमसे होते हैं; ए ऐ को इ और ओ औ को उ आदेशहोतेहैं ॥

अ ए ओ अर् अल् इनको गुण कहतेहैं ⎫ गुण और वृद्धि क्रमसे अ इ उ
आ ऐ औ आर् आल् इनकोवृद्धि कहतेहैं ⎭ ऋ ऌ के स्थानमें होतीहैं ॥

जहां आदेश प्रत्यय आगम ये अदल बदल के अथवा विपरीत अर्थात् कुछ के कुछ होतेहैं ॥ उसे बहुल कहते हैं ॥

क से म पर्यन्त, जो वर्ण हैं उन्हें स्पर्श वर्ण कहतेहैं ॥

---

## ८ पाठ

### सन्धिविचार

### स्वरसन्धि ॥

यह सन्धि प्रकरण संस्कृतभाषाके व्याकरणकाभागहै; शुद्ध हिन्दीमेंसन्धि नहीं होतीहै; पर हिन्दीमें संस्कृतशब्द बहुतहैं और तुलसीदासकृत रामायणादि ग्रन्थों में सन्धियां बहुतसी आतीहैं, इसलिये मुख्य मुख्य नियम जानना अवश्यहै ॥

प्र० सन्धि किसे कहतेहैं ?

उ० दो वर्ण परस्पर निकट आकर एकरूपसे वा रूपांतरसे मिलें तो उस मेलको सन्धि कहतेहैं ॥

प्र० सन्धिकितनेप्रकारकीहै ?

उ० स्वरसन्धि और व्यञ्जनसन्धि येदोप्रकारहैं ॥

प्र० स्वरसन्धि और व्यञ्जनसन्धि किनकोकहतेहैं ?

उ० दो स्वरोंकीसन्धि स्वरसन्धि कहातीहै; व्यञ्जन और स्वरकीसन्धि, वा दो व्यञ्जनोंकीसन्धि व्यञ्जनसन्धि कहातीहै ॥

प्र० स्वरसन्धि किसप्रकारसेहोतीहै ?

उ० अ इ उ ऋ ह्रस्व अथवादीर्घ इनकेपरे सजातीय ह्रस्व वा दीर्घ स्वरयथाक्रमसे आवे तो दोनोंमिलकर दीर्घ आदेशहोताहै; जैसा

| | |
|---|---|
| अ वा आ+अ वा आ = आ | इ वा ई + इ वा ई = ई |
| उ वा ऊ+उ वा ऊ = ऊ | ऋ वा ॠ + ऋ वा ॠ = ॠ |

---

## उदाहरण

| मूलस्थिति | सिद्धरूप | मूलस्थिति | सिद्धरूप |
|---|---|---|---|
| ज्ञान+अभाव | = ज्ञानाभाव | धर्म+आज्ञा | = धर्माज्ञा |
| गंगा + अर्पण | = गंगार्पण | सीता+आश्रय | = सीताश्रय |
| हरि + इच्छा | = हरीच्छा | करी + इन्द्र | = करीन्द्र |
| भानु+उदय | = भानूदय | भू +ऊर्ध्व | = भूर्ध्व |
| पितृ +ऋण | = पितॄणइत्यादि ॥ | | |

प्र० विजातीय स्वरोंकी सन्धिकैसीहोतीहै ?

उ० अ अथवा आ इनके आगे इ अथवा ई आवे तो दोनोंमिलकर ए आदेशहोताहै; इसीतरह उ वा ऊ आवेतो ओ; ऋ वा ॠ आवेतो अर्; ऌ होवें तो अल्; ए वा ऐ आवे तो ऐ; ओ वा औ होवे तो औ; आदेशहोतेहैं ॥ जैसा

| | |
|---|---|
| अ वा आ + इ वा ई = ए | अ वा आ + उ वा ऊ = ओ |
| अ वा आ + ऋ वा ॠ = अर् | अ वा आ + ऌ = अल् |
| अ वा आ + ए वा ऐ = ऐ | अ वा आ + ओ वा औ = औ |

## उदाहरण

| | |
|---|---|
| देव + इन्द्र = देवेन्द्र | रमा + ईश = रमेश |
| सूर्य + उदय = सूर्योदय | मह + ऊर्मिला = महोर्मिला |
| महा + ऋषि: = महर्षि: | तव + ऌकार = तवल्कार |
| एक + एक = एकैक | महा + ऐश्वर्य = महैश्वर्य |
| चित्त + औदार्य्य = चित्तौदार्य्य | गंगा + ओघ = गंगौघ इत्यादि |

प्र० स्वरोंमेंसे अ आ को छोड़कर बाक़ीस्वरोंके परस्पर आगे पीछे होने से कैसी सन्धि होतीहै ?

उ० इ वा ई, उ वा ऊ, ऋ वा ॠ, ऌ इनकेपरे विजातीयस्वरहोवे तो य् व् र् ल् ये आदेश पूर्व इकारादिकोंके स्थानमें क्रमसेहोतेहैं ॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| इ वा ई+ | अ वा आ = य वा या<br>उ वा ऊ = यु वा यू<br>ऋ वा ॠ = यृ वा यॄ<br>ए वा ऐ = ये वा यै<br>ओ वा औ = यो वा यौ | उ वा ऊ+ | अ वा आ = व ० वा<br>इ ० ई = वि ० वी<br>ऋ ० ॠ = वृ ० वॄ<br>ए ० ऐ = वे ० वै<br>ओ ० औ = वो ० वौ |
| ऋ वा ॠ+ | अ वा आ = र वा रा<br>इ ० ई = रि ० री<br>उ ० ऊ = रु ० रू<br>ए ० ऐ = रे ० रै<br>ओ ० औ = रो ० रौ | ऌ + | अ ० आ = ल ० ला<br>इ ० ई = लि ० ली<br>उ ० ऊ = लु ० लू<br>ए ० ऐ = ले ० लै<br>ओ ० औ = लो ० लौ |

---

## उदाहरण

| | |
|---|---|
| प्रति + उत्तर = प्रत्युत्तर | सु + आगत = स्वागत |
| देवी + आश्रय = देव्याश्रय | मनु + अन्तर = मन्वन्तर |
| पितृ + आज्ञा = पित्राज्ञा | ऌ + आकृति = लाकृति |

ए, ऐ, ओ, औ, से परे कोईस्वरआवेतो उनके स्थानमें क्रमसे अय्, आय्, अव्, आव् आदेश होतेहैं, इनआदेशोंका पहिला स्वर पीछेके व्यञ्जनके साथ मिलताहै; जैसा

ए + अ, आ, इ० = अय, अया इ० ॥ ओ + अ, आ इ० = अव, अवा इ० ॥ ऐ + अ, आ इ० = आय, आया इ० ॥ औ + अ, आ इ० = आव, आवा इत्यादि ॥

---

## उदाहरण

शे + अन = शयन, नै + अक = नायक

गो + उत्साह = गवुत्साह, पौ + अक = पावक

---

## ९ पाठ

### व्यञ्जन सन्धि ॥

प्र० व्यञ्जनोंकी सन्धिके नियम और उदाहरण अलग २ कहिये ?

उ० सुनो ॥ १ ॥ प्रथमनियम (क्, च्, ट्, प्,) इनकोपरे कोईस्वर अथवा वर्ग का तीसरा वा चौथावर्ण वा य् र् ल् व् ह् इनमेंसे कोई आवे तो क्रमसे अपनेरवर्गके तीसरे ग्, ज्, ड्, ब्, वर्णमें बदलजातेहैं; जैसा वाक् + ईश = वागीश, दिक् + भाग = दिग्भाग, अप् + ज = अब्जं, षट् + रिपु = षड्रिपु, अच् + आदि = अजादि, अच् + वत् = अज्वत् इ० ॥

॥ २ ॥ त्, द्, के आगे च्, छ्, आवे, तो त् और द् के स्थानमें च् आदेश; ज्, भ्, होवें तो ज्; ट्, ठ्, आवे तो ट्; ड्, ढ्, हों तो ड् आदेश होतेहैं; जैसा एतत् + चन्द्रमण्डल = एतच्चन्द्रमण्डल, महत् + चक्र = महच्चक्र, महद् + छत्र = महच्छत्र, तत् + टीका = तट्टीका, उद् + डान = उड्डान सत् + जन = सज्जन इ० ॥

॥ ३ ॥ न् के परे ज् वा भ् आवे तो ञ्; और ड् वा ढ् आवे तो ण् आदेश होते हैं; जैसा महान् + जय = महाञ्जय, महान् + डमरु = महाण्डमरु इ० ॥

॥ ४ ॥ न् के पीछे च् वा ज् होवे तोनको ञ् आदेशहोताहै; जैसा याच् + ना = याञ्चा यज् + न = यज्ञ इ० ॥

## १ पाठ

## शब्दविचार

### शब्दोंकेप्रकार ॥

प्र० शब्दविचारकिसेकहतेहैं ?

उ० शब्दोंकी जाति, साधन, व्युत्पत्ति और दूसरे शब्दोंकेसाथ उनका संबंध इनके विवेचनको शब्दविचार कहतेहैं ॥

प्र० शब्दकिसे कहतेहैं ?

उ० मुखसेनिकलाहुआ एकवर्णात्मक अथवा अनेकवर्णात्मक सार्थध्वनि अर्थात्जिसका अर्थहोवे, उसेशब्दकहतेहैं; और वह लिखाहुआभी शब्दकहाताहै, सार्थक कहनेसे अनर्थकशब्द अर्थात्अर्थरहित ध्वनि इसव्याकरणमें बेकाम है ॥

प्र० शब्दकितने प्रकारकेहैं ?

उ० शब्द दो प्रकारकेहैं सिद्ध और साधित ॥

प्र० सिद्धशब्दकिसे कहते हैं ?

उ० जोदूसरेशब्दसेनबनाहो वहसिद्धशब्द जैसा घोड़ा, बैल, बाप; संस्कृत शब्द बहुतसे अपभ्रंशहोकर हिन्दीमेंआयेहैं, इसकारणसे सिद्धशब्द बहुतकमहैं ॥

प्र० साधित शब्दकिसेकहतेहैं ?

उ० जो दूसरेशब्दसे बनेहैं वेसाधित शब्दहैं जैसा, शास्त्री, विद्यार्थी, शिक्षक, इत्यादि ॥ सामासिक साधितशब्दका एकभेदहै; वह दो वा अधिकशब्दोंके योगसे होताहै; जैसा चक्रपाणि; पीतांबर इत्यादि ॥

प्र० व्याकरणमें साधनक्रियासे शब्दोंके मुख्यभेद कितनेहैं ?

उ० दोभेदहैं सविभक्तिक और अविभक्तिक ॥

प्र० सविभक्तिक किसकोकहतेहैं ?

उ० जिनशब्दोंमें विभक्त्यादिकार्य होतेहैं वे सविभक्तिक कहलातेहैं; जैसाघोड़ा, अच्छा, मैं, करताहै, इत्यादि ॥

प्र० अविभक्तिक किसको कहतेहैं ?

उ० जिनशब्दोंमेंविभक्त्यादि कार्य नहींहोतेहैं उनको अविभक्तिक वा अव्यय कहतेहैं; जैसा ऊपर, और, कहां, जहां, इत्यादि ।

प्र० सविभक्तिक और अविभक्तिकोंके औरकोई भेदहोवें तो कहिये ?

उ० हिन्दीभाषामें शब्दोंके आठप्रकारहैं, सविभक्तिक में चार जैसा नाम,

सर्वनाम, विशेषण, क्रियापद और अविभक्तिकमेंचारहैं क्रियाविशेषण, शब्दयोगी, उभयान्वयी, उद्गारवाची ॥

प्र० नाम किसेकहतेहैं ?

उ० पदार्थमात्रकी संज्ञाको नामकहतेहैं; जैसा घोड़ा, बैल, मनुष्य, क्रोध इत्यादि +

प्र० सर्वनामकिसे कहतेहैं ?

उ० नामको एकबार कहकर फिरउसकीजगह जोशब्द आताहै, उसे सर्वनाम कहतेहैं; जैसा मोहनलाल आया, और उसनेकहा ॥

प्र० विशेषण किसेकहते हैं ?

उ० जो शब्द पदार्थकागुणवाधर्मबतावे उसेविशेषणकहतेहैं; जैसासुन्दर घोड़ा, मीठापानी, चतुरपुरुष, दो बैल, इत्यादि ॥

प्र० क्रियापदकिसेकहतेहैं ?

उ० कृति वा स्थिति वा अनुभव इत्यादि व्यापार बोधकशब्दको क्रियापदकहतेहैं; जैसा करताहै, सोया, गया, आताहै, मारागया इत्यादि ॥

प्र० क्रियाविशेषण अव्यय किसेकहतेहैं ?

उ० क्रियाकेगुण वा प्रकारबोधक शब्दोंको क्रियाविशेषणकहतेहैं; जैसा शीघ्र जाताहै, सुन्दरलिखताहै. झटपटचलताहै ॥

प्र० शब्दयोगीअव्ययकिसेकहतेहैं ?

उ० जिसकाप्रयोग नामवाचककेसाथहोताहै औरउसीकासंबंध दूसरेकी तरफ बताताहै, उसेशब्दयोगीजानो; जैसा ऊपर, आगे, पीछे, इत्यादि ॥

प्र० उभयान्वयी अव्यय किसको कहतेहैं ?

उ० जिसशब्दका योग दो शब्दोंमें वा दो वाक्योंमें होवे उसे उभयान्वयी जानो; जैसा परंतु, और, तथापि, वा इत्यादि ॥

प्र० केवल प्रयोगी किसे कहतेहैं ?

उ० जिसमें उनके हर्षदुःखादि विकारोंका बोधहो उसे केवल प्रयोगी वा उद्गार वाची कहतेहैं; जैसा वाहवा, छः, धिक्, हरहर, इत्यादि ॥

---

+ सब पदार्थ द्रव्य वा अद्रव्य जिनकी स्थिति वा, अस्थितिहै ऐसी कल्पना करसकतेहैं, उनकी संज्ञा को नाम कहतेहैं ॥

## २ पाठ

### नामविचार ॥

### नामकेप्रकार ॥

प्र० नामकितने प्रकारकेहैं ?

उ० नाम तीन प्रकारकेहैं सामान्य नाम, विशेषनाम, भाववाचकनाम, ॥

प्र० सामान्य नाम किसेकहतेहैं ?

उ० जिसनामसे वस्तुओंके समूहमेंसे कोई जाति धर्मविशिष्ट व्यक्तिसमझी जाय उसे सामान्यनामजानो जैसा घोड़ा, हाथी, मनुष्य, इत्यादि + ॥

प्र० विशेष नामकिसेकहतेहैं ॥

उ० जिस नाममे जातिके गुणका बोध न होकर केवलव्यक्तिमात्रकाबोध हो उसे विशेषनाम कहतेहैं; जैसा देवदत्त, गंगा, यमुना, कर्नाटक इत्यादि + ॥

प्र० भाववाचक नाम किसेकहतेहैं ?

उ० पदार्थकाधर्म अर्थात् गुण वा कोई व्यापार जिस से पायाजाय उसे भाववाचक नाम कहतेहैं, जैसा औदार्य, समझ, मार, मनुष्यत्व, चातुर्यइत्यादि ॥

प्र० नामसे और कुछ समझाजाताहै वा नहीं ?

उ० हां, लिंग, वचन, और कारक समझेजातेहैं ॥

---

+ जब बालक समझताहै कि गुलयह फूलहै मोगरा भी फूलहै तब उसको चम्पा बतलायाजावे तो यहभी फूलहै ऐसासमझेगा ॥ जो ऐसाहो तोस्पष्टहै कि बालक को यह बोध हुआ कि कई पदार्थ कुछ २ बातोंसे भिन्न हों और एक मुख्यबात में समान होवें तो भी उस मुख्यताके कारणसे उन पदार्थों को एक जाति मानी जातीहै ॥ सामान्य कहनेका कारण यह कि उस मेंसे सब व्यक्तियोंके और प्रत्येक व्यक्ति के लिये उस को योजना करते हैं ॥

+ विशेषनाम तो केवल पहचाननेका चिन्हहै ॥ उसमें कुछ जातिके गुणका बोध नहीं होता यद्यपि दो तीन व्यक्तियोंका एकही नामहोवे तो भी स्पष्टहै कि उन व्यक्तियोंमें कुछगुणकी समानताहै इसलिये उनका एकनामरक्खागया ऐसा नहीं रक्खागया सो रक्खागया ॥ कोई मनुष्य किसी एकगुणके लिये प्रसिद्धहो और उसगुण के संबन्ध से दूसरे को उसका नाम दियाजावेतो वहां वहनाम बराबरसामान्य नामके समानहोताहै ॥ जैसा यहसांप्रतकालमें कर्ण है; अर्थात् राजाकर्ण अति उदारथा उसके समान यह मनुष्य दाताहै ॥ ऐसे वाक्यमें कर्णका अर्थ जिस मनुष्य में दातापन बहुतहै ऐसा मनुष्य ॥

## ३ पाठ

### लिंगविचार ॥

प्र० लिंगकिसे कहतेहैं ?

उ० लिंग चिह्न को कहतेहैं अर्थात् सजीव, वा निर्जीव, पदार्थ, पुरुषवाचक वा स्त्रीवाचकहै यहपहंचाननेकाचिह्न ॥

प्र० लिंगकितनेहैं ॥

उ० पुल्लिंग और स्त्रीलिङ्ग ये दो लिङ्गहैं, नपुंसकलिङ्ग तीसरा अन्यभाषामें आताहै, हिन्दीभाषामें नहींआता ॥

प्र० पुल्लिङ्ग और स्त्री लिङ्ग किसे कहतेहैं ?

उ० जिसनाममे पुरुषत्वका बोधहोय उसे पुल्लिङ्ग कहतेहैं; जैसा घोड़ा, गधा, गाड़ा, सोंटा, इत्यादि ॥

जिस नाममें स्त्रीत्वकाबोधहोय वह, स्त्रीलिङ्ग; जैसा घोड़ी, भैंस, खाट, कृपा, गाड़ी, घड़ी इत्यादि ॥

प्र० प्राणिवाचक पदार्थोंकालिङ्गभेद शीघ्रसमझमें आताहै, परअप्राणिवाचक पदार्थोंकालिङ्ग किसरीतिसे समझनाचाहिये ?

उ० लिङ्गकानिर्णयतो बहुतकठिनहै, परन्तु इसविषयमें कुछ नियम लिखताहूं ॥

॥ १ ॥ संस्कृतमें जोशब्द पुल्लिङ्ग और नपुंसकलिङ्गहैं वेहिंदीमें बहुधा पुल्लिङ्गहोतेहैं जैसा सागर, रत्न, जल, मुख; रत्न और जल और मुख संस्कृतमें नपुंसकलिङ्गीहैं । जो शब्द संस्कृतमें स्त्रीलिंगहैं वे हिन्दीमें भीप्राय: स्त्रीलिंग होतेहैं जैसा कृपा, माया, गति, बुद्धि इत्यादि ॥

॥ २ ॥ अकारांत नाम जिसका उपान्त्यवर्ण त् न होय और आकारांत नाम प्राय:पुल्लिङ्गहैं; जैसा विघ्न, पत्थर, बेल, घोड़ा, लड़का, कपड़ा, इ० ॥

॥ ३ ॥ जिनशब्दोंके अन्तमें ई वा त होवे वे प्राय:स्त्रीलिङ्गहैं, परन्तु घी, पानी, जी, दही इत्यादि शब्द छोड़कर; जैसा घोड़ी, टोपी, कुरसी, हवेली, रात, बात, इत्यादि ॥

॥ ४ ॥ जिस नामकेअन्तमें आवट वा आहट प्रत्ययहो वह सदास्त्री लिङ्गजानो; जैसा सजावट, बनावट, घबराहट इत्यादि ॥

॥ ५ ॥ सामासिक शब्दोंका लिङ्गनिर्णय बहुधा अंत्यशब्दके लिङ्गानुसार होताहै, औरबहुव्रीहि समासमें अन्यपदार्थवत् लिङ्गहोगा॥ जैसा दयानिधि यह पुल्लिङ्गहै क्योंकि निधिशब्दपुल्लिङ्गहै ॥ इसीतरहसे भूतदया उपकारबुद्धि ये स्त्रीलिङ्गहैं कुमतिपुरुष अर्थात् जिसकी मतिख़राबहै ऐसापुरुष यहां कुमति यह विशेषणपुल्लिङ्गहै ॥ कुमतिस्त्री यहां कुमति यह विशेषणस्त्रीलिङ्गहै ॥

## ४ पाठ

### पुल्लिङ्गनामसे स्त्रीलिङ्गनाम बनानेकीरीति ॥

प्र० पुल्लिङ्गशब्द से स्त्रीलिङ्ग किसप्रकारसे बनताहै ?

उ ॥ १ ॥ प्राणिवाचक अकारांत और आकारांत पुल्लिङ्गशब्दके अंत्याक्षरके स्थानमें ई आदेशहोनेसे स्त्रीलिङ्गहोताहै; जैसा देव, देवी; दास, दासी; लड़का, लड़की; घोड़ा, घोड़ी इत्यादि ॥

॥ २ ॥ कहीं २ इया आदेशहोताहै वहांअंत्याक्षर द्वित्वहोवे तो एक व्यञ्जनकालोप होजाताहै जैसा बुड्ढा, बुढिया; लट्ठ, लठिया; कुत्ता, कुतिया; इत्यादि ॥

॥ ३ ॥ व्यापारकरनेवालेपुरुषवाची अकारांत वा आकारांत वा ईकारांत शब्द अंत्याक्षरको अन वा इन आदेश करनेसे स्त्रीलिङ्ग होते हैं ॥

| पुल्लिङ्ग | स्त्रीलिङ्ग | | पुल्लिङ्ग | स्त्रीलिङ्ग | |
|---|---|---|---|---|---|
| सोनार | सोनारिन, | सोनारन | कसेरा | कसेरिन, | कसेरन |
| लोहार | लोहारिन, | लोहारन | ठठेरा | ठठेरिन, | ठठेरन |
| कलवार | कलवारिन, | कलवारन | तेली | तेलिन, | तेलन |
| माली | मालिन, | मालन | धोबी | धोबिन, | धोबन |

॥ ४ ॥ ब्राह्मणोंके उपनामवाची शब्दोंको स्त्रीलिङ्ग बनानेकेलिये अंत्य स्वरको आइन आदेश विकल्पसेकरके आदिअक्षरके स्वरको ह्रस्वकरदेतेहैं, पर ए ओ को ह्रस्वनहींहोता; एकपक्षमें अन आदेशहोताहै ॥

| पुल्लिङ्ग | स्त्रीलिङ्ग | पुल्लिङ्ग | स्त्रीलिङ्ग |
|---|---|---|---|
| मिसर | मिसराइन, मिसरन | तिवारी | तिवारन, तिवारिन |

| | | | |
|---|---|---|---|
| दुबे | दुबाइन, दुबन | ओझा | ओझन |
| पांडे | पंडाइन, पांड़न | चौवे | चौवन |

॥ ५ ॥ पुल्लिङ्ग शब्दके अंत्यवर्णको अन आयन तायन नी आनी ये आदेशहोनेसे कभी २ स्त्रीलिङ्ग होतेहैं; जैसा

| पुल्लिङ्ग | आदेश | स्त्रीलिङ्ग | पुल्लिङ्ग | आदेश | स्त्रीलिङ्ग |
|---|---|---|---|---|---|
| कूंजड़ा | अन | कूंजड़न | नायक | अन | नायकन |
| कवी | तायन | कवितायन | खतरी | आयन, अन, आनी | खतरायन, खतरन, खतरानी |
| पण्डित | आनी, आयन | पण्डितानी, पण्डितायन | मेहतर | आनी | मेहतरानी |

॥ ६ ॥ कई पुल्लिङ्ग शब्दों का स्त्रीलिङ्ग भिन्नशब्दोंसे होताहै जैसा

| पु० | स्त्री० | पु० | स्त्री० | पु० | स्त्री० |
|---|---|---|---|---|---|
| भाई | बहिन | पुरुष | स्त्री | पिता | माता |
| बाप | मा | राजा | रानी | मर्द | औरत |
| | | बैल | गाय | नर | मादी |

भाषामें हरएक नामकालिंग जानना बहुत कठिनहै, इसलिये यह ध्यान में रखना चाहिये कि जिसनामका लिंगज्ञात नहोय उसका प्रयोग स्त्रीलिंग में करनेसे पुल्लिङ्ग में करना उचितहै ॥

---

## ५ पाठ

### वचनकावर्णन ॥

प्र० वचन किसे कहतेहैं और वे कितनेहैं ?

उ० वचन संख्याको कहतेहैं; वे दोहैं एकवचन और बहुवचन; नामके जिस रूपसे एकका बोधहो उसे बहुवचन कहतेहैं; जैसा लड़का, घोड़ा एकवचन; लड़के, घोड़े बहुवचन ॥

प्र० नामका बहुवचन किसरीतसे बनताहै ?

उ० आकारांत पुल्लिङ्ग शब्दके अंत्यआकेस्थानमें ए आदेश करनेसे बहुवचन होताहै; जैसा एकवचन वहुवचन- ए-व व-व ए-व-व-व

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| घोड़ा | घोड़े | मोटा | मोटे | दंडा | दंडे |
| गधा | गधे | कोठा | कोठे | लड़का | लड़के इत्यादि ॥ |

शेषपुल्लिङ्ग शब्दोंके एक वचन और वहुवचन के रूप एकसे होतेहैं; जैसा मर्द, पर्वत, माल साधु इत्यादि ॥

सम्बन्धवाचक आकारांत और इतरकई एकआकारांतशब्द एकवचन और वहुवचनमें समानरूप होतेहैं जैसा वावा, पिता, माता, दादा, दर्या, दाना, दाता, इत्यादि ॥

स्त्रीलिंग इकारांत, ईकारांत उकारांत और ऊकारांत शब्दोंकोछोड़कर वाक़ी शब्दों के अंत्यवर्णकेस्थानमें सानुनासिक एं आदेश करनेसे वहुवचन होताहै; जैसा एकवचन, वहुवचन, ए-व- व-व- ए-व- व-व-

औरत औरतें किताब किताबें तलवार तलवारें इत्यादि ॥

इकारांत और ईकारांत शब्दोंके आगे,यां प्रत्यय करके ईकारको ह्रस्व करनेसे वहुवचन होताहै; जैसा ॥

घोड़ी घोड़ियां ; वकरी वकरियां ; वुद्धि वुद्धियां इत्यादि ॥

आकारांतस्त्रीलिंगीशब्दोंके अंत्य आ पर प्रायःअनुस्वारदेनेसे और कभी २ आकोविकल्पसे एं आदेशकरनेसे वहुवचनहोताहै; जैसा

| एकवचन | वहुवचन | ए- व- | व- व- |
|---|---|---|---|
| गैया | गैयां, गैयें | भैंसिया | भैंसियां, भैंसियें इत्यादि ॥ |

वहुतसेनामोंके एकवचन और वहुवचनके रूपसमानहोतेहैं, इसलियेअनेकत्वकाबोध करनेकेवास्ते लोग, गण, जाति, इत्यादि वहुत्ववाचकशब्द नामके-साथआतेहैं; जैसा चाकरलोग, देवगण, पशुजाति इ० ॥

---

## ६ पाठ

### विभक्ति और कारक विचार ॥

प्र० कारक और विभक्ति किनको कहतेहैं ?

उ० क्रियाका सम्बन्ध जिसनामवाचकशब्द में हो उसे कारककहतेहैं;

और क्रिया और कारकका सम्बन्ध जिसरूपसेज्ञातहोवे उसकोविमक्तिकहतेहैं; और सम्बन्धबोधकअक्षरोंको विभक्तिप्रत्ययकहतेहैं ॥

प्र० कारक कौन २ हैं ?

उ० कारकछःहैं, कर्ता, कर्म, करण, संप्रदान, अपादान, अधिकरण, इनका वर्णन आगेकियाहै ॥

प्र० विभक्तियां कितनीहैं ?

उ० ये विभक्तियां आठहैं, प्रथमा, द्वितीया, तृतीया, चतुर्थी, पंचमी, षष्ठी, सप्तमी, और सम्बोधन ॥

प्र० विभक्ति प्रत्ययकौनरहैं और उनकीयोजना कैसीहोतीहै ?

| उ० | विभक्तिकानाम | प्रत्यय | विभक्तिकानाम | प्रत्यय |
|---|---|---|---|---|
| | १ प्रथमा | ० | ५ पंचमी | से |
| | २ द्वितीया | को | ६ षष्ठी | का, की, के |
| | ३ तृतीया | ने, से | ७ सप्तमी | में, पै, पर |
| | ४ चतुर्थी | को | ८ सम्बोधन | ० |

प्रथमाविभक्तिमें नामसे कुछ प्रत्ययनहींहोता जो मूलरूपहै वहीरहताहै; प्रथमाके एकवचनकारूप और कभी २ बहुवचनकारूप दोनों तुल्यहोतेहैं ॥

इतरविभक्तियोंमें प्रत्ययहोतेहैं, वे नामवाचकके मूलरूपसे या उसरूपमें कुछविकारहोकर आगे जोड़ेजातेहैं, जिसरूपमें प्रत्ययजोड़ेजातेहैं उसकोविमक्तिसामान्यरूप या सामान्यरूप कहतेहैं, फिरवहरूप नामवाचककामूलरूपहो या विकृतरूपहो; जैसा लड़का, लड़केको, लड़कोंको, यहां लड़के और लड़कों ये लड़काशब्दके क्रमसे एकवचन और बहुवचनके सामान्यरूपहैं; द्वितीयाआदि विभक्तियोंमें और संबोधनमें इतनाभेदहै कि संबोधनमें प्रत्यय नहींहै और अय, अरे, हे इत्यादिशब्द नामकेपूर्वलगातेहैं ॥ विभक्ति प्रत्ययोंका योगकरना विभक्तिकार्य कहलाताहै ॥

प्र० प्रथमादिछःकारक और सम्बन्धबोधकषष्ठी इनका पृथक् २ लक्षण कहिये ?

उ० क्रियाको जोकरे उसे कर्ता कहतेहैं; जैसा देवदत्तजाताहै ॥

क्रियाकाफल जिसपररहै उसे कर्म जानो; जैसा देवदत्त किताबको पढ़ताहै ॥

क्रियाकासाधन अर्थात् जिसके द्वाराक्रियाकीजावे उसे करण समझो; रामने रावणको बाणमेमारा, यहां बाणकरणहै ॥

जिसको कुछ दियाजावे वा जिसके निमित्त कुछकियाजावे उसे संप्रद कहतेहैं; जैसा मोहनलाल गरीबोंको खानेकोदेताहै ॥

जिसमेवियोगकियाजावे उसे अपादान कहतेहैं; जैसा बाजारमेलाया।

षष्ठीका अर्थ संबंधहै, वह दोपदार्थोंपर रहताहै, एकक्षत संबंधी दूसरा संबंधी ॥ क्षतसंबंधीसे षष्ठीके प्रत्यय का की के होतेहैं; संबन्धी पुल्लिङ्ग एकवचन हो तो क्षतसंबंधीकेआगे का; स्त्रीलिंगहो तो की, पुल्लिङ्ग बहुवचनहोतो के लगातेहैं, क्षतसंबंधी संबंधीका विशेषणहोताहै, उसका क्रियामें अन्वयनहींहोता, इसलिये षष्ठीकारकमें नहींली; जैसा राजाकाघोड़ा, राजाकीघोड़ी, राजाकेघोड़े इत्यादि ॥

सप्तमीका अर्थ अधिकरण अर्थात् आधारहोताहै; जैसा श्रीकृष्णघरमेंहै, गोपाल घोड़ेपै बैठकरगयाहै इत्यादि ॥

संबोधन = सम्मुखीकरण अर्थात् किसीकोचिताकर अपने सम्मुखकरना, संबोधनके बोधक हे, अरे, अय, इत्यादि अव्यय नामके पूर्व लगातेहैं; जैसा हे राम,मेरा दुःखदूरकर, अरेमोहन,अवक्षपाकर इनका बर्णन कारकविचारमें अच्छीतरहसे कियाजायगा ॥

प्र० नामसे विभक्ति कार्य कैसा होताहै यह मेरेध्यानमें अच्छीतरहसे नहीं आया इसलिये उदाहरणदेकर मुझे समझाइये ?

उ० विभक्ति कार्य अच्छीतरहसे समझमें आवे इसलिये पुल्लिङ्ग और स्त्रीलिंग नामोंके विभक्तिकार्यके विषयमें पृथक् २ नियमलिखताहूं ॥

---

## १ पाठ

### पुल्लिङ्गनाम ॥

इन नामोंके दोगण कियेहैं १ एक अकारांतपुल्लिंगनाम, २ दूसरा आकारांतपुल्लिङ्ग नामोंको छोड़ शेषपुल्लिङ्गनाम ॥

नियम ॥

१ आकारांतपुल्लिङ्ग नामके अन्त्य आ को ए आदेश करनेसे प्रथमाका

बहुवचन और एकवचन सामान्यरूप और संबोधनके एकवचन का रूप बनता है; अन्त्य आ को ओं आदेश करनेसे बहुवचनसामान्य रूप, होताहै, और संबोधनके बहुवचनमें ओ आदेश होताहै; सामान्यरूपके आगे प्रत्यय जोड़े जातेहैं ॥

२ अवशिष्टपुल्लिङ्ग नामोंकी प्रथमाके बहुवचनकारूप और एकवचन सामान्यरूप प्रथमाके एकवचनके रूपवत् होतेहैं, द्वितीयादिविभक्तियोंके बहुवचनमें अंत्यवर्णके आगे ओं आगम करके बहुवचन विभक्ति सामान्य रूप बनता है, संबोधनमें केवल ओ आगम किया जाताहै ॥ सामान्यरूपकेआगे प्रत्यय जोड़तेहैं ॥

---

## प्रथम नियमका उदाहरण ॥

### आकारांत पुल्लिङ्ग लड़काशब्द ॥

| विभक्ति | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्रथमा | १ लड़का | लड़के |
| द्वितीया | २ लड़केको | लड़कोंको |
| तृतीया | ३ लड़केने - से | लड़कोंने - से - |
| चतुर्थी | ४ लड़केको | लड़कोंको |
| पंचमी | ५ लड़केसे | लड़कोंसे |
| षष्ठी | ६ लड़केका - की - के - | लड़कोंका - की - के - |
| सप्तमी | ७ लड़केमें - पै - पर | लड़कोंमे पै - पर |
| संबोधन | ८ अयलड़के | अय लड़को |

इसी रीतिसे आगे लिखेहुए नामोंको छोड़ शेषसब आकारांत पुल्लिङ्ग नामोंका विभक्तिकार्य जानो ॥

अपवाद—आकारांत पुल्लिङ्ग विशेषनाम, संबंधवाचकनाम, और संस्कृत शब्द ये पूर्वोक्त नियमके अपवादहैं; इनका विभक्तिकार्य दूसरेनियमसे होताहै; जैसा, मोहना, रामा, भैय्या, काका, मामा, दाता, कर्ता, इत्यादि ॥

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्रथमा | १ भैय्या | भैय्या |
| द्वितीया | २ भैय्याको | भैय्याओंको |
| तृतीया | ३ भैय्याने-से | भैय्याओंने-से |
| चतुर्थी | ४ भैय्याको | भैय्याओंको |
| पंचमी | ५ भैय्यासे | भैय्याओंसे |
| षष्ठी | ६ भैय्याका-की-के | भैय्याओंका-की-के |
| सप्तमी | ७ भैय्यामें-पै-पर | भैय्याओंमें-पै-पर |
| सम्बोधन | अय भैय्या | अय भैय्याओ |

## द्वितीयनियमके उदाहरण

अकारांत पुल्लिङ्ग-नाम +

द्वितीयादि विभक्तियोंके बहुवचनमें अंत्यअको ओं आदेशकरके प्रत्यय जोड़तेहैं, संबोधनके बहुवचनमें अंत्यअको ओआदेशकियाजाताहै ॥

अकारांतपुल्लिङ्गबालकशब्द

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्र- | १ बालक | बालक |
| द्वि- | २ बालकको | बालकोंको |
| तृ- | ३ बालकने-से | बालकोंने-से |
| च- | ४ बालकको | बालकोंको |
| पं० | ५ बालकसे | बालकोंसे |
| ष० | ६ बालकका - की के | बालकोंका की - के |
| स० | ७ बालकमें - पै पर | बालकोंमें पै - पर |
| सं | ८ हे बालक | हे बालको |

+ धन, बन, बालक आदिशब्दोंका उच्चारण कुछ हलंत सा किया करतेहैं पर इनके अंत्य अक्षर के नीचे व्यंजनका चिह्न नहीं लगातेहैं और ये शब्द संस्कृतमें बराबरअकारांतहैं इसलिये उन्हें यहां भी अकारांतमानाहै ॥

इसी प्रकार तालाव, मालिक, पालक, वृच, पर्वत इत्यादि जानो ॥

## इकारांत और ईकारान्त पुल्लिंग नाम ॥

इकारांत पुल्लिङ्ग और स्त्रीलिंग शब्द शुद्धहिन्दी नहींहैं, पर जो हिन्दीमें हैं वे संस्कृतसेआयेहैं; द्वितीयादिविभक्तियोंके वहुवचनमें अंत्यवर्णमेआगे यों आगमकरतेहैं संवोधनके वहुवचनमें यो होताहै, और अंत्यवर्ण दीर्घ ई होवे तो उसेह्रस्वकरतेहैं, ॥

### इकारांत पुल्लिङ्ग कविशब्द ॥

| | एकवचन | वहुवचन |
|---|---|---|
| प्र० | १ कवि | कवि |
| द्वि० | २ कविको | कवियोंको |
| तृ० | ३ कविने, से | कवियोंने,से |
| च० | ४ कविको | कवियों को |
| पं० | ५ कविसे | कवियोंसे |
| ष० | ६ कविका - की - के - | कवियोंका - की - के - |
| स० | ७ कविमें - पै - पर | कवियोंमें - पै - पर - |
| सं० | ८ हे कवि | अय कवियो |

इसी तरहसे हरि रवि पति इत्यादि जानो ॥

### ईकारान्त पुल्लिंग मालीशब्द ॥ +

| विभक्ति- | एकवचन- | वहुवचन- | विभक्ति- | एकवचन- | वहुवचन |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | माली | माली | ५ | माली से | मालियोंसे |
| २ | मालीको | मालियोंको | ६ | मालीका-की-के- | मालियोंका-की-के |
| ३ | मालीने-से- | मालियोंने-से- | ७ | मालीमें-पै-पर | मालियोंमें-पै-पर |
| ४ | मालीको- | मालियोंको | ८ | हे माली | अय मालियो |

इसी तरह से धोवी, तेली, धनी इत्यादि जानो ॥

---

+ कोई २ लोग द्वितीया आदि विभक्तियों के वहुवचनमें ईकारांत पुल्लिंगनाम के रूप यों के वदले ओं आगम करके वनाते हैं जैसा मालिओंको मालिओंने-से इ० ॥

## उकारांत पुल्लिङ्ग साधु शब्द ॥

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | साधु | साधु | ५ | साधुसे | साधुओंसे |
| २ | साधुको | साधुओंको | ६ | साधुका-की, के, | साधुओंका-की-के |
| ३ | साधुने-से | साधुओंने-से | ७ | साधुमें-पै-पर | साधुओंमें-पै-पर |
| ४ | साधुको | साधुओंको | ८ | अयसाधु | अयसाधुओ |

इसीतरहसे भानु, प्रभु आदि जानो ॥

## ऊकारांत पुल्लिंग भालू शब्द ॥

ऊकारांतके बहुवचन सामान्यरूपमें अंत्य ऊ को ह्रस्व होजाता है ॥

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | भालू | भालू | ५ | भालूसे | भालुओंसे |
| २ | भालूको | भालुओंको | ६ | भालूका-की-के | भालुओंका-की-के |
| ३ | भालूने-से | भालुओंने-से | ७ | भालूमें पै-पर | भालुओंमें-पै-पर |
| ४ | भालूको | भालुओंको | ८ | अयभालू | अयभालुओं |

## एकारांत पुल्लिंग नाम ॥

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | चौबे | चौबे | ६ | चौबेका-की-के | चौबेओंका-की-के, |
| २।४ | चौबेको | चौबेओंको | ७ | चौबेमें-पै-पर | चौबेओंमें-पै-पर |
| ३।५ | चौबेने-से- | चौबेओंने-से | ८ | अयचौबे | अयचौबेओं |

इसीप्रकार पाँड़े आदिशब्दजानो, और ऐ, ओ, औ, ये जिनकेअन्तमेहैं ऐसे शब्दहिन्दीभाषामेंनहींहैं ॥

## ८ पाठ

### स्त्रीलिङ्गनाम ॥

प्रथमाके बहुवचनको छोड़कर शेषविभक्तियोंमें स्त्रीलिंग नामोंका विभक्ति कार्य जो पुल्लिङ्ग नाम आकारांतनहींहैं उनके समानहोताहै, स्त्रीलिंगनामोंके भी दो गणमानलियेहैं ॥

१ इकारांत और ईकारांत स्त्रीलिंगनाम ॥

२ शेषस्त्रीलिंगनाम ॥

## १ नियम ॥

इकारांत और ईकारान्तस्त्रीलिंग नामोंके अंत्य इ और ई को इयां आदेशकरनेसे प्रथमाके बहुवचनका रूप बनताहै, शेषरूपपुल्लिंग इकारांत और ईकारान्तनामोंके सदृशहोतेहैं ॥

## नियम २ ॥

इकारांत और ईकारान्त स्त्रीलिंग नामोंकोछोड़के शेषस्त्रीलिंगनामोंमेंसे कईनामोंके अंत्यअक्षरको ए आदेशकरनेसे प्रथमाके बहुवचनका रूपसिद्ध होताहै, और कईनामोंको प्रथमाके एकवचन और बहुवचन समानहोतेहैं ॥

## उदाहरण १

इकारांतस्त्रीलिंग बुद्धिशब्द ॥

| विभक्ति | एकवचन | बहुवचन | विभक्ति | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|---|---|
| प्र- १ | बुद्धि | बुद्धियां | पं-५ | बुद्धिसे | बुद्धियोंसे |
| द्वि-२ | बुद्धिको | बुद्धियोंको | ष-६ | बुद्धिका-की-के | बुद्धियोंका-की-के |
| तृ- ३ | बुद्धिने-से- | बुद्धियोंने-से | स-७ | बुद्धिमें-पै-पर- | बुद्धियोंमें-पै-पर- |
| च- ४ | बुद्धिको | बुद्धियोंको | सं-८ | हेबुद्धि | हेबुद्धियो |

इसी तरह मति आदिशब्दजानो ॥

## ईकारांत स्त्रीलिंगघोड़ीशब्द ॥

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | घोड़ी | घोड़ियां | ६ | घोड़ीका-की-के | घोड़ियोंका-की-के |
| २।४ | घोड़ीको | घोड़ियोंको | ७ | घोड़ीमें-पै-पर | घोड़ियोंमें-पै-पर |
| ३।५ | घोड़ीने-से | घोड़ियोंने-से | ८ | अयघोड़ी | अयघोड़ियो |

## २ गण नियम और उदाहरण

अकारान्तस्त्रीलिंगनामके अंत्यअक्षरको एं आदेशकरनेसे प्रथमाके बहुवचन कारूपसिद्ध होताहै, और शेषरूप अकारांतपुल्लिंगवत् ॥

## अकारांत स्त्रीलिंगबातशब्द ॥

| विभ- | एकवचन | बहुवचन | वि- | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | बात | बातें | ५ | बातसे | बातोंसे |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| २ | बातको | बातोंको | ६ | बातका-की-के | बातोंका-की-के |
| ३ | बातने-से- | बातोंने-से | ७ | बातमें-पै-पर- | बातोंमें-पै-पर- |
| ४ | बातको | बातोंको | ८ | हेबात | हेबातो |

इसीतरह किताब, चील, रातआदिजानो ॥

आकारांतस्त्रीलिंगनामके अंत्यआकेसिरपर अनुस्वार देनेसे प्रथमाके बहुवचन कारूपहोताहै, शेषरूप मुख्यनियमसे बनतेहैं ॥

## आकारान्तस्त्रीलिंगनामकेरूप

| विभ-एकवचन | बहुवचन | वि- एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| १ गैय्या | गैय्यां | ६ गैय्याका-की-के | गैय्याओंका-की-के- |
| २।४ गैय्याको | गैय्याओंको | ७ गैय्यामें-पै-पर- | गैय्याओंमें-पै-पर- |
| ३।५ गैय्याने-से- | गैय्याओंने-से | ८ हेगैय्या | हेगैय्याओ |

| उकारान्तस्त्रीलिंगनामकेरूप | | ऊकारांतस्त्रीलिङ्गनामकेरूप | |
|---|---|---|---|
| १ धेनु | धेनु | १ झाडू | झाडू |
| २।४ धेनुको | धेनुओंको | २।४ झाडूको | झाडुओंको |
| ३।५ धेनुने-से- | धेनुओंने-से- | ३।५ झाडूने-से- | झाडुओंने-से- |
| ६ धेनुका-की-के- | धेनुओंका-की-के | ६ झाडूका-की-के- | झाडुओंका-की-के |
| ७ धेनुमें-पै-पर | धेनुओंमें-पै-पर | ७ झाडूमें-पै-पर | झाडुओंमें-पै-पर |
| ८ हेधेनु | हेधेनुओ | ८ हेझाडू | हेझाडुओ |

जोरूशब्दकी प्रथमाका बहुवचन जोरूएंहोताहै; एकारांतशब्दप्रायः स्त्रीलिंगमें नहींआता, ऐ ओ औ ये वर्ण जिनके अन्तमें हैं ऐसेनाम हिन्दीमें नहींहैं ॥

## ९ पाठ

## सर्वनामविचार

### पुरुषवाचकसर्वनाम

प्र० सर्वनामकिसेकहतेहैं ?

उ० नामको एकवारकहकर फिर उसके कहनेका प्रयोजन पड़ेतो उसकी जगह जो शब्दआतेहैं, उन्हेंसर्वनाम कहतेहैं; इससे वारम्वारनामको कहनेका काम नहीं पड़ता, और सर्वनामोंकीजगहआताहै, इसलिये सर्वनामयह सार्थ

संधारकवीगईहै ॥ सर्वनामोंको नामवत्‌लिंग वचन और विभक्तिकार्य होताहै ॥ परलिंगभेदसे उनकेरूपोंमें कुछभेदनहींहोता अर्थात्‌ पुल्लिंग और स्त्रीलिंगकेलिये एकसेहीरूपहोतेहैं, नामकेअनुरोधसे सर्वनामकालिंगबूझाजाताहै ॥

प्र० सर्वनाम कितनेप्रकारकेहैं ?

उ० सर्वनाम पांचप्रकारकेहैं पुरुषवाचक, दर्शक, सम्बन्धी प्रश्नार्थक, सामान्य ॥

---

## पुरुषवाचकसर्वनाम ॥

प्र० पुरुषवाचकसर्वनाम किसेकहतेहैं ?

उ० मैं तू वह ये पुरुषवाचक सर्वनामहैं, मैं यह अपनेकावाचक बोलनेवालेको बताताहै, इसलिये उसे प्रथमपुरुष कहतेहैं; तू यहजिसको बोलताहै उसे बतलाताहै, इसकारणसे उसे द्वितीयपुरुषकहतेहैं; और वह उक्तदोनोंको छोड़ तीसरेका बोधकरताहै, इससेउसे तृतीयपुरुष कहतेहैं ॥

प्र० पुरुषवाचक सर्वनामोंकेरूप वचनभेदमेंकैसेहोतेहैं ?

उ० इनकेरूपपुल्लिंगऔर स्त्रीलिंगमें एकसेहोतेहैं पर वचनोंमेंबदलतेहैं ॥

| पुल्लिङ्गस्त्रीलिंग | | पुल्लिंगस्त्रीलिंग | | पुल्लिंगस्त्रीलिंग | |
|---|---|---|---|---|---|
| एकवचन | बहुवचन | एकवचन | ब-व- | ए-व- | ब-व |
| मैं | हम | तू | तुम | वह | वे |

प्र० प्रथमपुरुष सर्वनामकी कारकरचनामें रूपकिसप्रकारसेहोतेहैं ?

उ० प्रथमाके एकवचनमें मैं और बहुवचनमें हम होताहै, और षष्ठीको छोड़ द्वितीयादिविभक्तियोंके एकवचनमें मुझ और बहुवचनमें हम वा हमों आदेशहोकर आगेप्रत्ययजोड़तेहैं, द्वितीया और चतुर्थीके एकवचनमें ए बहुवचनमें एं प्रत्ययविकल्पसेकरके मुझ और हम सामान्य रूपोंकेअंत्यअकारका लोपहोताहै, तृतीयाका ने प्रत्ययलगेतो मुझ आदेशनहोगा मूलरूपोंसे जोड़ा जाताहै, षष्ठीके एकवचनमें प्रकृतिको मे आदेश और का की के प्रत्ययोंको रा री रे+ आदेश क्रमसे करतेहैं बहुवचनमें हमकेअंत्यअकोदीर्घकरतेहैं, सर्वनामोंका सम्बोधन नहीं होता ॥

---

+ षष्ठीके प्रत्यय रा री रे केवल प्रथम और द्वितीय पुरुषवाचक सर्वनामोंमेंहोतेहैं ॥ और ना नी ने निजवाचक आप शब्दसेहोतेहैं ॥ इनदृपोंकीयोजना का की के प्रत्ययांत रूपोंकेसमानहोतीहै ॥

| विभक्ति | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| १ | मैं | हम |
| २ | मुझको, मुझे | हमको, हमोंको, हमें |
| ३ | मैंने, मुझसे | हमने, हमोंने, हमसे, हमोंसे |
| ४ | मुझको, मुझे | हमको, हमोंको, हमें |
| ५ | मुझे | हमसे, हमोंसे |
| ६ | मेरा, मेरी, मेरे | हमारा, हमारी, हमारे |
| ७ | मुझमें-पै,पर | हममें, हमोंमें, पै-पर- |

प्र० द्वितीयपुरुष वाचक सर्वनामकेरूप कैसेबनतेहैं ?

उ० प्रथमाके एकवचनमें तू बहुवचनमें तुम होतेहैं, द्वितीयादि विभक्तियों के एकवचनमें तुझ और बहुवचनमें तुम वा तुम्हों आदेश होतेहैं, पर पष्ठीके एकवचनमें ते और बहुवचनमें तुम्ह आदेश होतेहैं, आदेशोंके आगे प्रत्ययोंका योगकियाजाताहै शेषकार्य पूर्ववत् ॥

| विभक्ति | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| १ | तू | तुम |
| २। ४ | तुझको, तुझे | तुमको, तुम्होंको, तुम्हें |
| ३ | तूने, तुझसे | तुमने, तुम्होंने, तुमसे, तुम्होंसे |
| ५ | तुझसे | तुमसे, तुम्होंसे |
| ६ | तेरा, तेरी, तेरे | तुम्हारा, तुम्हारी, तुम्हारे |
| ७ | तुझमें | तुममें, तुम्होंमें |

प्र० तृतीय पुरुषकेरूप किसप्रकारसे होतेहैं ॥

उ० प्रथमाके एकवचनमें वह बहुवचनमें वे होतेहैं, शेषविभक्तियोंके एकवचनमें उस बहुवचनमें उन वा उन्हों आदेश करके प्रत्यय जोड़तेहैं, द्वितीया और चतुर्थीमें कामो २ प्रत्ययोंको ए वा एं आदेश पूर्ववत् करतेहैं और बहुवचनमें प्रकृतिको उन्ह आदेश करतेहैं ॥

| विभक्ति | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| १ | वह | वे |
| २।४ | उसको,उसे | उनको, उन्होंको, उन्हें |
| ३ | उसने, उससे | उनसे, उन्होंसे; उनने, उन्होंने |

